साध्वियों में उप०—११० । भाई-बहनों में जप काफी हुआ ।

**अग्रगण्य—साध्वीश्री संतोषकुमारी**

सहयोगिनी—सा० गुलावकुमारी (सरदारशहर), सा० सोहनां (राजलदेसर), सा० धनकंवर (लाडनूं) सा० शशिकला (हांसी)

चातुर्मास—राणावास (पाली, राजस्थान)

यात्रा—५४१ कि० मी०, क्षेत्र—१५

सम्यक्त्व दीक्षा—७६, प्रतिक्रमण २८, थोकड़ा—२७, भक्तामर–६, धूम्रपान त्याग—५१, अणुव्रती—३५, विशेष जप ५१ लाख

तपस्या—साध्वी श्री संतोष कुमारी उप०—८२, बे०—५, ते०—१

सा० गुलाब कुमारी—उप०—५६, ते०—१

सा० सोहनां—उप०—३८, बे०—५, ते०—१

सा० धनकंवर—उप०—५१, सा० शशिकला—उप० २६

**अग्रगण्य—साध्वी श्री रायकुमारी (राजलदेसर)**

सहयोगिनी—सा० कानकुमारी (राजलदेसर), सा० मदन श्री (बीदासर,) सा० अणिमा श्री (मोमासर), सा० संघप्रभा (राजलदेसर)

चातुर्मास—मिर्जापुर (उत्तर प्रदेश)

चातुर्मास के दौरान साध्वी श्री के सान्निध्य में वाग्वर्धिनी संगोष्ठियों के अन्तर्गत दो चर्चास्पर्धा प्रतियोगिता समायोजित हुई। दीपावली के दिन साध्वी वृन्द में करीब सात घंटे निरन्तर जपाराधना चली। १६ नवम्बर को साध्वी श्री के सन्निधि में सतरह वर्षीया लड़की सुश्री ममता बरड़िया के मास-खमण का तप अभिनन्दन समारोह आयोजित था, जिसमें जैन-जैनतर समाज ने सोत्साह भाग लिया। इस मौके पर प्रमुख समाज सेवी वैद्य श्री हरनाथ शर्मा उपस्थित थे। १४ नवम्बर को आचार्य श्री का जन्म दिन अहिंसा सार्वभौम दिवस के रूप में मनाया गया। इस कार्यक्रम में मिर्जापुर जिला कांग्रेस (आई) के महामंत्री श्री माता प्रसाद दुबे, जिला भारतीय जनता पार्टी के उपाध्यक्ष श्री सुरजीतसिंह, जिलाधीश श्री नागेश्वर नाथ उपाध्याय, वैद्य श्री रोशनप्रसाद, जैन दर्शन के विद्वान् श्री जय कुमार जैन, प्रतिष्ठित नागरिकों, पत्रकारों ने भाग लिया।

**अग्रगण्य—साध्वी श्री किस्तुरां (लाडनूं)**

सहयोगिनी—सा० शुभवती (सिसाय), सा० गुणमाला (उदयपुर)

सा० चंद्रप्रभा, सा० सम्यक्प्रभा (सरदारशहर)

चातुर्मास—मद्रास (तमिलनाडू)

मंत्र दीक्षा—१००, श्रमणोपासक दीक्षा—३५, प्रतिक्रमण—२०

तपस्या—भाई-बहिनों में १/हजारों, २/सैंकड़ों ३/२५० ४/१० ५/२२ ६/३ ७/४ ८/३६ ९/२१ १०/२ ११/१० १४/१ १५/४ १७/२ २१/१ ३२/२ ४५/१।

श्रीमती कन्या भंसाली ने ५४ व श्रीमती सुशीला बोहरा तथा श्रीमती बदामी डूंगरवाल ने ३१ की तपस्या की। एकान्तर—३७, बेले-बेले एकांतर—५, वर्षीतप—७, आयंबिल—२७८००, ओम् अभीराशिको नमः का जप—२८ करोड़, ५१-५१ व्यक्तियों ने जमीकंद, सचित्त रात्रिभोजन आदि का त्याग किया।

साध्वी श्री के सान्निध्य में सास प्रशिक्षण शिविर, बहु प्रशिक्षण शिविर, बाल प्रशिक्षण शिविर तथा कई वाद-विवाद व भाषण प्रतियोगिताएं हुईं। २० सित० को मध्याह्न तेरापंथ भवन में सभी जैन सम्प्रदायों का सामूहिक क्षमापना का रोचक कार्यक्रम हुआ। अणुव्रत उद्बोधन सप्ताह के अन्तर्गत बी० जी० हायर सेकेण्ड्री स्कूल, मुगनीबाई सनातन हायर सेकेण्ड्री स्कूल, गणेश बाई गेलड़ा हायर सेकेण्ड्री स्कूल आदि स्कूलों में साध्वी श्री का भाषण हुआ।

साध्वी श्री की पावन निश्रा में अमृत-महोत्सव का भव्य कार्यक्रम रहा, जिसमें मुख्य अतिथि थे तमिल फिल्मों के हास्य अभिनेता व तमिल 'मासिक' तुगलक के सम्पादक श्री चो० एस० रामस्वामी। उन्होंने अपने वक्तव्य में आचार्यप्रवर के विभिन्न आयामों की प्रशंसा करते हुए उन जैसे संतों की मौजूदा हालात में सख्त जरूरत बताई। इस अवसर पर साध्वियों ने अपने भावभरे उद्गार व्यक्त किये।

८ दिसम्बर को समाज-भूषण श्री जसवंतमल सेठिया को उनके ७८ वे जन्म दिवस पर एक विराट् अभिनन्दन समारोह में ७८ हजार रुपयों की थैली भेंट की गई।

अग्रगण्य—साधना निकाय व्यवस्थापिका साध्वीश्री यशोधरा

सहयोगिनी—सा० नीतिश्री (देवगढ़), सा० आनन्दप्रभा (हिसार), सा० ज्योत्स्नाकुमारी (श्रीडूंगरगढ़), सा० गुणरेखा (बीदासर)

चातुर्मास—भागलपुर (बिहार)

साध्वीश्री यशोधराजी पिछले पांच वर्षों से बंगाल, बिहार, असम जैसे सुदूरवर्ती उत्तरी-पूर्वी राज्यों में परिभ्रमण कर रही थी। वहां उन्होंने

कलकत्ता आदि क्षेत्रों में चातुर्मास किया। पूरे बंगाल प्रवास के दौरान उनके प्रवचनों में हजारों बंगाली, ग्रामीण, शहरी, बुद्धिजीवी लोग उपस्थित होते क्योंकि साध्वी श्री उनकी ही भाषा बंगला में धाराप्रवाह बोलती थी। साध्वी श्री का बंगला भाषा बोलने, लिखने, पढ़ने पर अच्छा अधिकार है। उनके प्रवास के दौरान धर्मसंघ की उल्लेखनीय प्रभावना हुई। पंचवर्षीय सकल यात्रा के बाद साध्वी श्री ने उदयपुर अमृत एवं मर्यादा महोत्सव पर आचार्य वर के दर्शन किये। मर्यादा-महोत्सव के पावन प्रसंग पर उनकी साध्वी नियोजिका के रूप में महत्वपूर्ण नियुक्ति हुई।

खंड २ में साधु-साध्वियों की जो रिपोर्ट हमें मिली। उसे देने का प्रयास किया है। कुछ साधु-साध्वियों की तेरापंथ-दिग्दर्शन रिपोर्ट संक्षिप्त एवं सुव्यस्थित थी, कुछ की अति विस्तृत थी। कुछ साधु-साध्वी संघाटकों का विवरण हमें आचार्यवर को समर्पित होने वाले वार्षिक विवरणों से भी मिला। दिग्दर्शन की रिपोर्ट प्रस्तुति के लिए जैन विश्व भारती, शिविर कार्यालय से कई परिपत्र भी प्रेपित हुए थे जिन साधु-साध्वी संघाटकों की हमें बिल्कुल रिपोर्ट नहीं मिली, उनका विवरण निम्नोक्त हैं :—

| संघाटकपति | चातुर्मास |
|---|---|
| १. मुनिश्री बालचंद (आसींद) | दौलतगढ़ (भीलवाड़ा, राजस्थान) |
| २. ,, शुभकरण (सरदारशहर) | राजसमंद (तुलसी साधना शिखर) |
| ३. ,, मुल्तानमल | पचपदरा (बाड़मेर, राज०) |
| ५. ,, नवरत्नमल | लाडनूं, जैन विश्व भारती (राज०) |
| ५. ,, अगरचंद | छोटी खाटू (नागौर, राज०) |
| ६. ,, नथमल (बागोर) | सुजानगढ़ (चूरू, राज०) |
| ७. ,, अमोलक चंद, मुनि श्री हंसराज | पड़िहारा (चूरू, राज०) |
| ८. ,, जयचंद लाल | इन्दौर (मध्यप्रदेश) |
| ९. ,, सागरमल 'श्रमण' | अहमदगढ़ (पंजाब) |
| १०. ,, सोहनलाल (श्रीडूंगरगढ़) मुनि श्री संगीत | हिसार (हरियाणा) |
| ११. ,, जंवरीमल | सिरसा (हरियाणा) |
| १२. ,, महेन्द्र कुमार | अणुव्रत-विहार, नई दिल्ली |
| १३. साध्वीश्री कंचन कुमारी (राजनगर)<br>,, भीखांजी (लाडनूं) | लाडनूं सेवाकेन्द्र (नागौर राज०) |
| १४. ,, चांदकुमारी (मोमासर) | शार्दूलपुर (चूरू, राज०) |

१५. साध्वीश्री मनोहरां (सुजानगढ़) सांडवा ( ,, ,, )
१६. ,, मोहनकुमारी (डीडवाना) छापर ( ,, ,, )
१७. ,, हर्षकुमारी (सरदारशहर) } सरदारशहर ( ,, ,, )
,, सुखदेवां (चूरू)
१८. ,, भीखां (सरदारशहर) } राजलदेसर ( ,, ,, )
,, छगनां ,, )
१९. ,, मोहनकुमारी (तारानगर) श्रीगंगानगर (राजस्थान)
२०. ,, भीखां (श्रीडूंगरगढ़) नाल (बीकानेर, राज०)
२१. ,, मानकुमारी (सरदारशहर) बीदासर, समाधि केन्द्र (चूरू, राज०)
२२. ,, मोहनकुमारी (राजलदेसर) ग्वालियर (मध्यप्रदेश)
२३. ,, सूरजकुमारी (सरदारशहर) मलाड़ (बम्बई)
२४. ,, सिरेकुमारी ( ,, ) गोविन्दगढ़ (पंजाब)
२५. ,, रायकुमारी (सुजानगढ़) पटियाला (पंजाब)
२६. ,, कमलाकुमारी (सरदारशहर) कालांवाली (हरियाणा)
२७. ,, रामकुमारी ( ,, ) जीन्द ( ,, )
२८. ,, संघमित्रा (श्रीडूंगरगढ़) (सदर बाजार) दिल्ली

## साधु-साध्वियों की उत्कृष्ट तपस्या

अमृत-महोत्सव में इस बार साधु-साध्वियों में बहुत तपस्याएं हुई हैं। गुरुकुलवास में मुनि श्री अर्जुनलाल ने पानी के आगार पर मासखमण की तपस्या की। उनके तप की पूर्णाहुति पर आचार्यवर ने एक दोहा फरमाया—

वय बिहोत्तर वर्ष में, वाह मुनि अर्जुन वीर।
मासखमण आमेट में, साध्यो संत सधीर ॥

मुनिश्री भवभूति ने १५, मुनिश्री श्रेयांसकुमार ने ८ व मुनिश्री जिनेश कुमार ने ५ की तपस्या की। मुनिश्री लाभरुचि ने आछ के आगार पर १५ की तपस्या की।

साध्वियों में दीर्घ तपस्विनी साध्वीश्री पन्नांजी ने आछ के आगार पर १८ अगस्त को ५१ दिनों की तपस्या सानंद संपन्न की। आचार्यवर व युवाचार्य श्री ने एक साथ ग्रास दिया। आचार्यश्री ने उनके बारे में एक पद्य फरमाया—

पन्नां दीर्घ तपस्विनी, इक्यावन दिन साज।
युवाचार्य आचार्य कर, करे पारणो आज ॥

उल्लेखनीय बात यह थी कि सदा की भांति साध्वीश्री पन्नांजी ने इस

वार भी कुछ अभिग्रह स्वीकार किए। वे अभिग्रह हैं—

१. आचार्यश्री एवं युवाचार्यश्री साध्वियों के स्थान पर पधार कर एक साथ ग्रास दें।

२. साध्वी प्रमुखाश्री जी एक साथ २१ साध्वियों के साथ पारणे के लिए कहें।

३. सवा लाख का जप पूरा हो जाये।

४. साधु-साध्वियां साध्वी पन्नांजी के पास आकर कुछ खाए या पीए।

ये चारों अभिग्रह पूरे न होते, तो सात दिन की तपस्या आगे बढ़ाई जाती। ये चारों ही अभिग्रह पूर्ण हो गये और उन्होंने सानन्द पारणा कर लिया।

साध्वीश्री स्वयंप्रभा जी के आछ के आगार पर २९ सितंबर को १२१ दिनों की उत्कृष्ट तपस्या का अंतिम दिन था। प्रातःकालीन कार्यक्रम में आचार्यवर के सान्निध्य मे उनका अभिनंदन किया गया। दूसरे दिन ३० को आचार्यवर साध्वियों के स्थान पर पधारे। आचार्यवर ने साध्वीश्री को अपने हाथ से ग्रास दिया और उनके प्रति यह दोहा फरमाया—

**चौमासी तप आदर्यो, आछ ग्रहण उपरान्त।**
**अमृतोत्सव आमेट में, स्वयंप्रभा चित्त शांत॥**

साध्वी प्रमुखाश्री ने कहा—

**सुगुरु चरण सान्निध्य, तप रो दिवलो चास।**
**स्वयंप्रभा सहज्यां वस्यो, आत्मानंद उजास॥**

इनके अतिरिक्त साध्वीश्री सुमति श्री ने आछ के आगार पर मास-खमण किया।

## साधु-साध्वियों का महाप्रयाण

(१) साध्वीश्री मनोहरांजी (सरदारशहर) का लाडनूं में २२ फरवरी १९८५ रात्रि में आठ दिन की तपस्या तथा दो दिन के चौंविहार अनशन में स्वर्गवास हो गया। वे ७२ वर्ष की थीं। आचार्यश्री के शब्दों में वे प्रकृति की सरल और भद्र थी।

(२) साध्वीश्री पद्मश्री जी (वोरावड़) का ददरेवा (चूरू) में ११ मार्च को आकस्मिक स्वर्गवास। वे साध्वीश्री सुखदेवांजी (चूरू) के साथ थीं।

(३) साध्वीश्री किस्तूरांजी (सरदारशहर) सुजानगढ़ में २ मई को कैंसर की बीमारी में स्वर्गस्थ हुई। वह मुनिश्री नगराज (सरदारशहर) की